# समर्पण



शांतमना कविवर्य स्वामीजी
पूज्य गुरुदेव श्री मोतीलालजी
म. सा.



दिव्य विभूति, श्रमणसूर्य
मरुधर केसरी पूज्य
श्री मिश्रीमलजी म. सा.

आस्थास्पद, श्रद्धेय, सद्गुरुदेव

**श्री मोतीलालजी म. सा.**

एवं श्रद्धास्पद काका गुरुदेव

**श्री मिश्रीमलजी म. सा.**

सरलता, क्षमा वात्सल्य की प्रतिमूर्तियाँ
एवं महान साधक द्वय
के श्री चरणों में सादर
श्रद्धामय समर्पित

# सद्प्रेरक गुरुदेवगण



लोकमान्य संत, वरिष्ठ प्रवर्त्तक
श्री रूपचन्दजी म. सा.
'रजत'



श्रमणसंघीय सलाहकार,
उप प्रवर्त्तक
श्री सुकनमलजी म. सा.

# अर्थ सहयोगी गण



गुरूभक्त, सुश्रावक श्री बी. जे. जेठमलजी सा. संचेती
एवं उनकी धर्मपत्नी सुश्राविका श्रीमती सैनी देवी जी संचेती
सोजत रोड

इनके गुरूभक्त पुत्र
एवं सुश्राविका
पुत्रवधु



श्री जे. गौतमचन्दजी सा. संचेती एव
धर्मपत्नी जी. प्रमीला कवर जी संचेती

**संचेती इन्वेस्ट्मेंट्स,**

120/11 गोविन्दप्पा नाइकन स्ट्रीट,
चैन्नई 600001 फोन – 569049

# अर्थ सहयोगी गण



गुरूभक्त, सुश्रावक स्व. श्री सम्पतराजजी सा. गुन्देचा
एवं उनकी धर्मपत्नी सुश्राविका श्रीमती कमलाबाईजी,
सोजत रोड

एवं

उनके गुरूभक्त

सुपुत्र



श्री अशोक कुमार जी गुन्देचा



श्री सज्जनराज जी गुन्देचा



श्री नरेश कुमार जी गुन्देचा



श्री राजेश कुमार जी गुन्देचा



श्री अरविन्द कुमार जी गुन्देचा

**नरेश हार्डवेयर,**

आजाद रोड, मुडीगिरी – (पिन – 577132)
जिला चिकमंगलूर – कर्नाटक
फोन – 08263–20547, 20657

मुक्ता मिश्री गुरुभ्यो नमः

'वंदे आइरियं धम्मदास मुणिंदं

# बाल रूप प्राकृत

सम्प्रेरणा

लोकमान्य संत, श्रमण संघीय प्रवर्त्तक

मुनि श्री रूपचन्द जी म. सा. 'रजत'


लेखक

डॉ. उदयचन्द्र जैन

विभागाध्यक्ष

जैन विद्या एवं प्राकृत विभाग

मोहनलाल सुखाड़िया विश्वविद्यालय, उदयपुर



—: प्रकाशक :—

मरूधर केसरी साहित्य प्रकाशन समिति

पिपलिया बाजार, ब्यावर

प्रथमावृति - 2100 प्रतियाँ

वर्ष 1999

मूल्य

सम्यक् अध्ययन

# प्रस्तावना

## प्राकृत–भाषा का परिचय

प्राकृत–भाषा के विषय में विचार करने से पहले भाषा–परिवार के विषय में जानना आवश्यक हो जाता है । भाषा वैज्ञानिकों ने भाषा परिवार को तीन वर्गों में विभक्त किया है –

1. प्राचीन भारतीय आर्यभाषा
2. मध्यकालीन भारतीय आर्यभाषा
3. आधुनिक भारतीय आर्यभाषा

## 1. प्राचीन भारतीय आर्यभाषा

प्राचीन भारतीय आर्यभाषा वैदिक भाषा है । वेदों के शब्दों के आधार पर भाषा–वैज्ञानिकों ने यह कथन किया कि सबसे प्राचीन वेद हैं, वेदों की भाषा भी अति–प्राचीन है । वेदों के ऋचाओं में भाषा का जो स्वरूप निहित है, यह प्राचीनता का द्योतक है । इसमें जो वैभाषिक प्रयोग हैं, वे लोकभाषा के सूचक हैं तथा वे प्रयोग भाषा के अध्ययन में सहायक भी हैं । उन्हीं प्रयोगों के आधार पर प्राचीन भारतीय आर्यभाषा नाम दिया गया ।

## प्राकृत की प्राचीनता

वैदिक भाषा के अध्ययन से यह ज्ञात हो जाता है कि जिस समय वेदों की रचना की जा रही थी, उस समय कोई जनबोली अवश्य थी । वह जन–बोली या जन–भाषा क्या थी ? यह तो नहीं कहा जा सकता है, पर इतना अवश्य है कि जो वेदों में प्रयोग हैं, वे प्रयोग ज्यों के त्यों उसी रूप में प्राकृत–भाषा में भी विद्यमान है जिससे यह बात सिद्ध होती है कि "प्राकृत–भाषा वेदों की रचना के समय लोक–व्यवहार में अवश्य प्रचलित थी ।" डॉ. पिशेल, पं. बेचरदास दोसी, डॉ. प्रबोध पंडित, डॉ. कत्रे, डॉ. नेमिचन्द्र शास्त्री आदि ने इस विषय जो विचार प्रस्तुत किये, वे इस बात के प्रमाण हैं कि "प्राकृत–भाषा और वेदों की भाषा में बहुत कुछ साम्य है तथा यह बात भी सिद्ध की है कि वैदिक भाषा और प्राकृत–भाषा का मूल स्रोत एक है । वैदिक भाषा में मूर्धन्य ध्वनियों का प्रयोग, न के स्थान पर क्वचित् ण का प्रयोग, विभक्ति रूपों में कमी, एकवचन एवं बहुवचन की बहुलता, सीमित लकारों का प्रयोग आदि इस बात के प्रमाण हैं कि "वैदिक भाषा के साथ जन–भाषा प्राकृत का अस्तित्व तत्कालीन समय में अवश्य था ।

वैदिक भाषा के उपरांत पाणिनी ने जन व्याकरण ग्रंथ की रचना की, तब उन्होंने अपने से पूर्ववर्ती भाषा के विषय में स्पष्ट संकेत दिया तथा यह कथन किया कि जितने भी वैकल्पिक प्रयोग हैं, वे सभी छांदस हैं । जो प्राकृत की एक सामान्य विशेषता है ।

## प्राकृत भाषा

भाषा वैज्ञानिकों ने प्रकृति अर्थात् स्वभाव से उत्पन्न लोकभाषा को प्राकृत भाषा कहा है । अत: प्राकृत का अर्थ हुआ - लोगों का या जनसाधारण का वचन-व्यापार । इसी जनसामान्य या जनसाधारण की विशेषता के कारण प्राचीन वैचारिकों ने कथन किया - "प्रकृत्या स्वभावेन सिद्धं प्राकृतम्" या प्रकृतीनां साधारणजनानामिदं प्राकृतम्" । वाकपतिराज, राजशेखर, नगिसाधु आदि विद्वानों ने जनभाषा या स्वाभाविक वचन-व्यापार को प्राकृत कहा है ।

## प्राकृत शब्द का अर्थ

प्राक्+कृत अर्थात् पहले किया गया । पहले जो भाषा ऋषिभापिता थी, यह स्वभाविक रूप से उत्पन्न हुई भाषा थी । द्वादशांग आदि ग्रंथ ऋषिभाषित हैं, इसलिए प्राकृत प्रारंभ में आर्ष-वचन के रूप मे प्रचलित थी । बाद में यही आर्षवचन देश-विशेष के कारण अलग-अलग रूप को प्राप्त होते गये । जिसके कारण भाषा वैज्ञानिकों ने तीन भेद कर दिये - (1) प्रथम युग की प्राकृत (2) मध्य युग की प्राकृत और (3) अपभ्रंश युग की प्राकृत । प्रथम युग और मध्य युग की प्राकृत को मध्यकालीन भारतीय आर्यभाषा में रखा है तथा अपभ्रंश युग की प्राकृत को आधुनिक भारतीय आर्यभाषा के अन्तर्गत रखा है ।

## प्रथम युग की प्राकृत

जब लोकभाषा या जनसाधारण की भाषा अधिक विकसित होकर साहित्य के क्षेत्र में आई, तव यह भाषा प्रथम युग की प्राकृत के नाम को प्राप्त हुई । जिसके पाँच भेद किये गये - (1) आर्ष प्राकृत (2) शिलालेखी प्राकृत (3) निया प्राकृत (4) धम्मपद की प्राकृत तथा (5) अश्वघोष के नाटकों की प्राकृत ।

## (1) आर्ष प्राकृत

(क) अर्धमागधी (ख) शौरसेनी और (ग) पाली

## (क) अर्धमागधी प्राकृत

अर्धमागधी प्राकृत ऋषिभाषिता प्राकृत है । इसका प्रयोग महावीर ने किया था । महावीर के कथित रूप को आचार्यो ने लिपिबद्ध करके सूत्र रूप में जो प्रयोग किया, वह आगम के रूप में हमारे सामने आया । अर्धमागधी का प्राचीन रूप कालसी, जौगढ़ एवं धौली नामक स्थानों पर उत्कीर्ण 14 प्रशस्तियों में मिलता है । इसका मूल उत्पत्ति स्थान मगध और मथुरा का मध्यवर्ती प्रदेश है । इसके वाद यह प्राकृत काशी-कौशल प्रदेश के भागों में भी फैलती गई ।

## (ख) शौरसेनी प्राकृत

शौरसेनी प्राकृत भी ऋषिभाषिता है । इसके प्राचीनतम रूप अशोक के अभिलेखों में प्राप्त होते हैं । इसका लिखित साहित्य पट्खंगांग आदि् आगम ग्रंथों के रूप में हमारे सामने आया । वाद में यह भाषा संस्कृत नाटकों में विशेष रूप से प्रयोग की जाने लगी । यह प्राकृत शूरसेन-मथुरा के आस-पास बोली जाती थी जो वाद में काशी से होती हुई मध्यप्रदेश में फैली गई और दक्षिण पश्चिम में भी अपने स्थान को बनाये रही ।

## (ग) पाली

पाली बुद्ध वचन के नाम से भी जानी जाती है । पाली भाषा का साहित्य पर्याप्त समृद्ध है । इसमें जो ग्रंथ लिखे गये, वे पिटक के नाम से विख्यात है । इसका प्रमुख क्षेत्र पाटलिपुत्र एवं मगध था । इस भाषा का इतना विकास हुआ कि यह भारत के अतिरिक्त एशिया के कई स्थानों में फैल गई थी ।

## 2. शिलालेखी प्राकृत

सबसे पहले अशोक ने अपने धर्म का प्रचार एवं प्रसार प्राकृत में किया । उन्होंने जो-जो शिलालेख उत्कीर्ण कराये, वे सभी प्राकृत में ही लिखे गये । अशोक के बाद खाखेल का हाथीगुंफा शिलालेख, उदयगिनी तथा खण्डगिरी के शिलालेख तथा पश्चिम भारत के कई शिलालेख साहित्यिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण हैं । ये सभी शिलालेख प्राकृत में हैं, इसीलिए ये महत्त्वपूर्ण माने गये हैं ।

## 3. निया प्राकृत

चीनी तुर्किस्तान से प्राप्त अभिलेखों में जो प्राकृत के रूप हैं, वे निया प्राकृत कहे गये हैं । इसका क्षेत्र पेशावर के पश्चिमोत्तर के आस-पास का माना गया है । खरोष्ट्री के अशोक के शिलालेखों में इसके रूप हैं । भाषा वैज्ञानिकों ने दरदी वर्ग की तोखारी भाषा के साथ इसका सम्बंध निश्चित किया है ।

## 4. धम्मपद की प्राकृत

खरोष्ठी लिपि में लिखा गया जो धम्मपद प्राप्त हुआ, उसके आधार पर भाषा-वैज्ञानिकों ने जो अध्ययन प्रस्तुत किये उस आधार पर धम्मपद की प्राकृत का यह रूप निश्चित किया है । इसकी भाषा पश्चिमोत्तर प्रदेश की बोलियों से मिलती है । इस धम्मपद में प्रथम युग की प्राकृत के रूप खोजे जा सकते हैं ।

## 5. अश्वघोष के नाटकों की प्राकृत

प्रथम युग की प्राकृत के विकास में अश्वघोष के नाटकों का महत्त्वपूर्ण योगदान है । इसमें सर्वप्रथम विभिन्न प्राकृतों का प्रयोग किया गया था । इसलिए अश्वघोप के नाटकों का महत्त्व है । अश्वघोष के नाटकों में प्रयुक्त प्राकृतें अशोक के शिलालेखी प्राकृत से अधिक मेल खाती हैं ।

## 2. मध्य युग की प्राकृत

मध्य युग में प्राकृत का साहित्यिक क्षेत्र विकसित हुआ । इस युग में साहित्य की सभी विधाओं (काव्य, कथा, पुराण, स्तोत्र) पर लेखन कार्य हुआ है । इसलिए इसे प्राकृत साहित्य के विकास का स्वर्णयुग कहा जाय तो कोई अतिश्योक्ति नहीं होगी । इसी युग में वैयाकरणों ने प्राकृत को नियमबद्ध करने का कार्य भी किया है । इस युग की प्रमुख प्राकृतों का परिचय इस प्रकार हैं -

## 1. महाराष्ट्री प्राकृत

यह प्राकृत एक साहित्यिक प्राकृत मानी गयी है । इसी प्राकृत में महाकाव्य, खण्डकाव्य, चरितकाव्य, कथाकाव्य आदि लिखे गये हैं । यह प्रथम युग के प्राकृत के समय प्रचलित नहीं हुई थी । इसलिए भरतमुनि,

अश्वघोष आदि ने अन्य प्राकृतों के साथ इसका कथन नहीं किया है । यह प्राकृत महाराष्ट्र प्रदेश में सबसे अधिक प्रयुक्त होने के कारण इस प्राकृत को महाराष्ट्री काव्य कहा गया है । इसे महाकवि दण्डी ने उत्तम प्राकृत भी कहा है । इसका प्रयोग नाटकों में भी हुआ है ।

## 2. मागधी

इस प्राकृत का कोई स्वतंत्र ग्रंथ नहीं है । फिर सभी प्राकृत के वैयाकरणों द्वारा इस प्राकृत के नाम का उल्लेख किया गया है । इसका कारण यही कहा जा सकता है कि इसमें कई बोलियों का मिश्रण था । इसलिए इस भाषा में स्वतंत्र रचना न होकर संस्कृत नाटकों में जनजातियों के पात्रों के माध्यम से इस भाषा का प्रयोग किया गया है । इस प्राकृत में 'र' का 'ल', 'श, ष स' का प्राय: 'श' का ही प्रयोग किया गया है । इसकी मूल प्रकृति शौरसेनी है । परन्तु अकारांत पुर्लिग शब्दों के प्रथमा एकवचन में 'ए' प्रत्यय का ही प्रयोग हुआ है । 'ओ' प्रत्यय का प्रयोग नहीं हुआ है ।

## पैशाची

जैसा कि इसके नाम से ही विदित हो रहा है कि यह प्राकृत किसी जाति विशेष की प्राकृत थी। भाषा वैज्ञानिकों ने इस भाषा में लिखित गुणाढ्य की 'वृहत्कथा' का उल्लेख किया है, पर यह कृति अभी तक अनुपलब्ध है । इस प्राकृत का प्रयोग संस्कृत नाटकों में हुआ है । इसकी तुलना पाली, अर्धमागधी और शिलालेखी प्राकृत के साथ की जाती है ।

## चूलिका पैशाची

आचार्य हेमचंद्र और षड्भाषाचन्द्रिका के कर्ता ने अपने व्याकरण के ग्रंथों में इस भाषा की विशेषताओं का उल्लेख किया है । इसके उदाहरण हैं 'कुमारपालचरित', 'हम्मीरमर्दन' और षड्भाषा में भी इसका प्रयोग किया गया है ।

## अपभ्रंश

जिस समय प्राकृतभाषा साहित्य की भाषा के रूप में प्रचलित हुई, उस समय अपभ्रंश भाषा बोलचाल की भाषा के रूप में सामने आई । प्राकृत वैयाकरणों ने इसे प्राकृत का ही एक अंग माना है । अपभ्रंश भाषा का साहित्य में प्रयोग ईस्वी सन् की पांचवी शताब्दी के पहले ही होने लगा था । अपभ्रंश के बहुत भेद हैं । ब्राचड़, लाटी, वैदर्भी, उपनागर, नागर आदि के भेद से 27 भेद माने गये हैं । इसी भाषा से आधुनिक भाषाओं का विकास हुआ है ।

# प्रेरणास्रोत : रूपरजत

परम श्रद्धेय, लोकमान्य संत, सद्गुरुवर्य, श्रमण संस्कृति प्रवर्त्तक मुनि श्री रूपचंद जी महाराज अन्तर्मानस की जड़ता को समाप्त करने वाले संत हैं जिनके व्यक्तित्व में ज्ञान का आलोक है, जन-जन की पीड़ा है तथा प्राणिमात्र के प्रति संवेदनशीलता है, वे ज्ञान शिरोमणि प्रकृतिजन्य जनमानस के हृदयगत शब्दों से परिचित हों वे महावीर के उस दिव्य देशना को उन्ही की व्यवहरित भाषा प्राकृत की प्रकृति को समझते हैं, जिनसे प्रतिपल लोक व्यवहार चलता है । वे निर्मल गंगा सम नीर में अवगाहन कराने के लिए उसी के रचना स्वरूप 'बाल रूप प्राकृत' का दर्शन कराते हैं । उनका साधक हृदय आगम के आलोक में रच-पचकर आगम के अर्थ को समझाना चाहता है । उनकी अन्तर्यात्रा का निरन्तर चलायमान रूप अन्तश्चेतना से प्राकृत का विकास चाहता है, क्योंकि तत्त्वचिन्तन इसके बिना संभव नहीं है । आगम ग्रन्थों के लिए इसकी परम आवश्यकता ही नहीं, अपितु प्राकृत के प्रवेश बिना आगम के रहस्य को नहीं जाना जा सकता है, ऐसा उनका विचार है जो अब तक शालि था, वह इसकी रचनाधर्मिता में रचकर शालिभद्र बन गया और जो मणि था, वह इसकी साधना से सरस्वती के वाग्-वैभव के समीप पहुंचने के लिए अठखेलियां करने लगा । आप श्री के मार्गदर्शन से इस महनीय एवं प्राचीनतम भाषा का स्वरूप श्रमणों के समीप अवश्य पहुंचेगा और इसी से श्रमण मार्ग में रत श्रमसाध्य प्राकृत के सत्य को समझ सकेंगे तो यह प्राकृत के प्रति अनन्य उपकार होगा ।

**'यत्राकृतिस्तत्र गुणा वसन्ति'** – यह सूक्ति इस आकर्षण व्यक्तित्व के धनी के लिए यथेष्ठ है। इनका बाह्य व्यक्तित्व जितना प्रभावशाली है, उससे कहीं अधिक आगम रहस्य के गुणों से भरा हुआ मां जिनवाणी भारती के चरणों में स्थित यही चिन्तन करता रहता है कि कोई भुवन का ईश बने, कोई सुकून देता रहे, कोई अमरत्व प्रदान करता रहे और कोई महावीर की वाणी को समझने के लिए उनके द्वारा प्रयुक्त भाषा को समझ सके . यही रूप जी की उदारता है और आत्मीयता का स्वर है । वे युग के लब्ध प्रतिष्ठित मुनिराज हैं, सन्त परम्परा में उनका एक आदर्श है, पर वे इससे ही सन्तुष्ट नहीं होना चाहते अपितु अहिंसा, संयम और तप की परिपालना को ज्ञान, दर्शन और चारित्र की त्रिवेणी बनाना चाहते हैं।

**'तिण्णाणं तारयाणं'** – मुनि श्री इस युग के चलते फिरते कल्पवृक्ष हैं, जिनकी छाया में समस्त प्राणियों के लिए आश्रय मिलता है । आधि-व्याधि, रोग-शोक, दीन-हीन एवं परितप्त जन आपकी दृष्टि से ही सुखी होना चाहते हैं, वही साहित्य-साधना में तल्लीन व्यक्ति आगम साधना के लिए प्राकृत के ज्ञान का आशीष चाहते हैं । उनकी दूरदर्शिता में स्वयं तिरने के भाव के साथ-साथ सभी को. तारने के भाव भी हैं । जो साहित्य साधना, ज्ञान साधना आदि को सम्मान देने में सक्षम हैं ।

उनका जीवन सभी के लिए आदरास्पद बना हुआ है । जैन, अजैन आदि सभी इस व्यक्तित्व से प्रभावित हैं । वे लाखों के श्रद्धास्पद मुनि रूपचंदजी 'रजत' इस लघु प्रकृति की प्रिय प्राकृत भाषा के 'बाल-रूप प्राकृत' को आगम के प्रकाश को समझने में सहकारी बनाकर अनन्य उपकार करेंगे । मैं नत हूं प्रवात हूं तथा प्राकृत के प्रति समर्पित हूं, गुरु कृपादृष्टि से । वे सभी आदारास्पद हैं, जिनके चिंतन ने यह रूप

प्रदान किया । श्रमण संस्कृति के संवाहक सदैव प्रेरणास्रोत बने रहें तथा परम आशीष से यह कार्य सम्पन्न हुआ है, वे सभी प्रगति में साधक बने रहेंगे । मैं सभी संतों, मुनिजनों एवं गुणीजनों के प्रति श्रद्धानत वना रहूं । यही मेरी अभिलाषा है ।

मैं विशेष मंगलकामना के साथ यह कामना करता हूं कि इस मार्ग में आप सबका निर्देशन प्राप्त होता रहे । प्रोफेसर प्रेमसुमन जैन इसके लिए साधु पात्र हैं, जिन्होंने अपने अनुभवों से दिशा निर्देश दिया। मेरे परिजन, मेरी श्रीमती डॉ. माया जैन, पुत्री पिऊ एवं प्राची जैन भी इसकी सहभागिता में अग्रणी रहे हैं, वे मंगलमय जीवन के पथिक बने रहें ।

दिनांक : 19-10-98

**डॉ. उदयचंद जैन**

पिऊ कुंज, अरविंदनगर

उदयपुर (राज.)

दूरभाष : 491974

# बाल रूप प्राकृत

## प्रस्तावना – "पद्य–पच्चीसी"

### वन्दे आयरियं धम्मदासं मुणिंदं

'मुगता' 'मिसरी' 'सी' वर के, वन्दू शारद नेक ।
गिरवा गौतम देव जी, बखसो ज्ञान विवेक ॥१॥

प्राकृत भाषा रूप में, तीन वरग में बांट के ।
प्राकृत सीखन कारणे, कियो खुलासो छांट के ॥२॥

अर्वाचीन अर मध्य ही, अध्य आर्य वाणी ह,
वैदिक ऋचा सरूप में, जन भाषा जाणी ह ॥३॥

प्राकृत री प्राचीनता, रूड़ी जग विख्यात,
वेद भण्यां जाणी जसी, जन बोली री ख्यात ॥४॥

वेदों रा परयोग में, ज्यूं रात्यूं इया रूप में ।
विन्दुं भाषा रौ श्रोत यह, दरसै एकन कूप में ॥५॥

भाषन भरा दीवला, नखत्तर देय प्रमाण ।
"कत्रै" "वेचरदास" सा, पिंड़त्त लीणो जाण ॥६॥

"नेमीचन्द्र" प्रबोध सा, विदवांनां दी साख,
प्राकृत वेद रो मेल है, सिद्ध कियो खुद भाष ॥७॥

सिरे ध्वनी परयोग में, "न" जद "ण" बन जाय,
कभी विभक्ति रूप में, "वचन" ल–कार बताय ॥८॥

रचियौ व्याकरण ग्रन्थ, वेदों पाछे "पाणिनी" ।
पूरव भाग प्रयोग ने, छांदस प्रकृत जाणिनी ॥९॥

जन वचणां रौ पार, उपजेनिज स्वभाव सूं ।
''रूप'' प्राकृत को सार, लख वरणो धन चावसूं ॥१०॥

ऋषी भाषिता प्राक्कृत्ता, आर्ष वचन रो अंश ।
रूप–भेद त्रय युग पृथक, प्रथम–मध्य–अपभ्रंश ॥११॥

प्रथम मध्य युग अेकठी, मध्य आर्य जांणी ह ।
अपभ्रंश–रजत–जुग अद्य, भरत आर्य वांणी ह ॥१२॥

## दुर्मिल–सवैय्या

विकसी जन भाष माहित्त क्षेत्र में प्रथम युग प्राकृत नाम सुहाई ।
पंच भेद बण भारत भू पर, आर्ष शिलालेखी मन भाई ॥
निया धम्मपद–प्राकृत शैली, ''अश्वघोष'' नाटक सरसाई ।
''अर्धमागधि'' ''शौरसेनी'' पाली'' प्रथमात्रय ''रूप'' कहाई ॥१३॥

ऋषि भाषित्त अर्ध–मागधि प्राकृत महावीर नव–रूप–सुझायौ ।
'कथित रूप लिपिबद्ध हुयां नवसूत्र रूप आगम बण आयौ ॥
जूनोरूप ''कालसी'' जोगड़ चौदह प्रशस्तियाँ मिलवायौ' ।
उतपत मूल मगध–मथुरा मझ काशी कौशल रूप केलायौ ॥१४॥

शौरसेनि ऋषि भाषिता जूनो रूप सुहावै ।
अभिलेखो है प्राप्त, अशोक महान कहावै ॥
साहित षट खंगांण, आगम ग्रन्थ जणावै ।
संस्कृत नाटक मांह–प्राकृत फूल खिलावै ॥
रजत–भाषतां वैण यौ, शूरसेन मथुरा जठै ।
काशी–मझ परदेश अर, दिखण थुण भू ठांण अठै ॥१५॥

पिटक शास्त्र विख्यात, बुद्ध वचन परमांण ।
साहित सद समरद्ध, ''पाली'' भाषा जांण ॥
मगध पाटलीपुत्र है, जिण रौ खास ठिकांणां ।
अणहद हुयौ प्रसार तौ, प्राकृत मरम पिछांणां ॥

'रजत' छोड़ भारत धरा, निज गौरव रै पांण ।
चावौ चहुं दिश एशिया, भाषा रौ घमसांण ॥१६॥

धर्म प्रचार प्रसार अशोक सबां पेहली इण भौम करायौ ।
प्राकृत भाषा सार समझ शिलालेख उत्कीर्ण जनां मन भायौ ॥
बाद अशोक खाखेल उयगिरि हाथी गुफा लेख लिखायौ ।
खण्ड गिरी शिलालेख "रजत" प्राकृत महताऊ मान दिरायौ ॥१७॥

चीनी तुरकिस्तान सुजान 'निया' प्राकृत अभिलेख कहावै ।
क्षेत्र पेशावर धुर आथूंण अशोक खरोष्ट्री लेख लखावै ॥
भाषा विद निश्चै कर भाखै प्राकृत–नियारो भेद सुझावै ।
दरदी वर्ग तणी तोखारी भाषा रूप सदा प्रकटावै ॥१८॥

खरोष्ठी लिपि लिखियौ पद धम्म भाषा विद निश्चै रूप कियौ है ।
आथूंणी धुर बैण सगाई रो इण पद सूं हिज मेल कियौ है ॥
परथम जुग री प्राकृत रो नव रूप धम्म पद में मिलियौ है ।
गूढ़ अमोलक भाव तणौ, पद धम्म "रजत" भाषा भरियौ है ॥१९॥

शिला लेखी प्राकृत सूं मिलती प्राकृत अश्वघोष समझावै ।
परथम जुग प्राकृत हित अश्वघोष नाटक महताऊ बतावै ॥
जूनी भारत आर्य भाषौ रौ सांगो–पांग है मेल करावै ।
साहित सार विचार विभिन्न प्रयोग "रजत" प्राकृत मन भावै ॥२०॥

विकस्यौ साहित क्षेत्र, मध्य युगी नव काल ।
काव्य स्तोत्र पुराण, कथा लेख संभाल ॥
प्राकृत साहित काज, स्वर्ण युग बाजै आछौ ।
नियम बद्ध व्याकरण भी, मध्य जुग प्राकृत पाछौ ॥
इण नवीन जुग प्राकृतां रो, परचौ है इण भांत रौ ।
महाराष्ट्री अर मागधी, "रजत" प्राकृत री ख्यात रौ ॥२१॥

महाराष्ट्री प्राकृत रौ सार साहित्य रै मांह घणो दरसावै ।
महाकाव्य खण्ड काव्य चरित गाथा रो काव्य प्राकृत है गावै ॥
नाटक मांह महाकवि दण्डी उत्तम प्राकृत नाम धरावै ।
महाराष्ट्र में सब सूं वेसी होण "रजत" प्राकृत मन भावै ॥२२॥

बिना सुतंतर ग्रन्थ रै, खरौ मागधी सार ।
साख भरै सब व्याकरण, प्राकृत नाम प्रकार ।।
मिश्रण मीठी बोलियाँ, संस्कृत नाटक मांय ।
जन जात्यां रै पात्र तणौ, भाषा प्रयोग सुहाय ।।
मूल प्रकृति है शौरसेनि, प्रत्यय पुर्लिंगकारांत में ।
प्रथमा इक वचन में "ए" झलकै, "रजत" औ प्रत्यय शांत में ।।२३।।

पाली अर्ध–मागधी और शिलालेखी प्राकृत रै संग ।
प्राकृत जाति विशेष "पैशाची" लिखित गुनाढ्य वृहत्कथांग ।।
हेमचन्द्र षड्भाषा चंद्रिका रै व्याकरण ग्रन्थ रौ ढ़ंग ।
"रजत" कुमार पाल हम्मीर मर्दन "चूलिका" पैशाची अंग ।।२४।।

प्राकृत साहित्त क्षैत्र मांह प्रचलित भाषा जद वणने आई ।
नाम हुओ "अपभ्रंश" व्याकरण री एक अंग वणी सुर थाई ।।
ब्राचड़–लाटी–वैदर्मी उपनागर भेद सत्ताईश थाई ।
"रजत" पंचमी सदी री प्राकृत आधुनिक भाषा विकसाई ।।२५।।

*इति प्रस्तावणा पणवीशी सम्पूर्णम्*

*– लोकमान्य संत, श्रमणसंघीय प्रवर्त्तक श्री रूपचन्द जी म.सा. 'रजत'*

मुक्ता मिश्री गुरुभ्यो नमः

वंदे आइरियं धम्मदासं मुणिंदं

# पाठ – एक

## मंगल गीत

सुत्तं सरुव–किरियं सउमाल–भावं
वीरं मुणीस–गणं–णायग–साहु–वाणिं ।
णामेमि बाल–पयडीजण–पाइयं च
दाएज्ज रुव–गुरु–मोदग–बालगाणं ॥

# वर्ण विचार

## प्राकृत – स्वर

अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ए. ओ ।

**ह्रस्व स्वर**

अ, इ, उ ।

**दीर्घ स्वर**

आ, ई, ऊ, ए, ओ ।

## प्राकृत व्यञ्जन

**कवर्ग**

क, ख ग, घ, ङ ।

**चवर्ग**

च, छ, ज, झ, ञ ।

**टवर्ग**

ट, ठ, ड, ढ, ण ।

**तवर्ग**

त, थ, द, ध, न ।

**पवर्ग**

प, फ, ब, भ, म ।

य, र, ल, व, स, ह ।

**व्यञ्जन प्रयोग**

(1) कवर्गादि – क, ख आदि को स्वर सहित उच्चरित किया जाता है ।

(2) शब्द के मध्य या अन्त्य में स्वर रहित व्यञ्जन का प्रयोग किया जाता है । यथा – धम्म, णिज्जरं, मोक्ख ।

(3) वर्ग के अन्त्य व्यञ्जनों (ङ, ञ, ण, न, म का यदि मध्य में प्रयोग होता है तो प्रायः अनुस्वार के रूप में ही प्रयोग किया जाता है । यथा - अंक (अङ्क), अंजली (अञ्जली), दंड (दण्ड), बंध (बन्ध), संवर (सम्वर)

(4) व्यञ्जनों का उच्चारण बिना स्वर की सहायता के नहीं होता ।

**वर्ग** – कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग और पवर्ग ये पाँच वर्ग हैं ।

**वर्ग–उच्चारण स्थान** – वर्ण को स्पर्श कहा गया है, क्योंकि इनका उच्चारण जीभ के कण्ठ, तालु, मूर्धा, दन्त्य आदि से होता है ।

(1) अ, आ, क, ख, ग, घ, ङ का उच्चारण स्थान कण्ठ है ।

(2) इ, ई, च, छ, ज, झ, ञ, य का उच्चारण स्थान तालु है ।

(3) ट, ठ, ड, ढ, ण, र का उच्चारण स्थान मूर्द्धा है ।

(4) त, थ, द, ध, न, ल, स का उच्चारण स्थान दन्त्य है ।

(5) उ, ऊ, प, फ, ब, भ, म का उच्चारण स्थान ओष्ठ है ।

(6) ए, ओ का उच्चारण स्थान कण्ठ और तालु है ।

(7) अनुस्वार (–) का उच्चारण स्थान नासिका है ।

(1) कण्ठ स्थान को **कण्ठस्थ** (2) तालु स्थान को **तालव्य** (3) मूर्द्धा स्थान को **मूर्द्धान्य** (4) दन्त स्थान को **दन्त्य** (5) ओष्ठ स्थान को **ओष्ठय** (6) कण्ठ और तालु स्थान को **कण्ठ तालव्य** और (7) नासिका स्थान को **अनुनासिक** कहते हैं ।

**अभ्यास –**

(1) प्राकृत में स्वर कितने हैं ? प्रत्येक के नाम बतलाइए ।

(2) व्यञ्जन कितने हैं ? उनका वर्ग सहित वर्णन कीजिए ।

(3) वर्ण को स्पर्श क्यों कहा गया ?

(4) इ, उ, ट, थ, ब, भ, ए, स का उच्चारण स्थान क्या है ?

(5) उच्चारण स्थान कण्ठ, तालु, मूर्द्धा, दन्त, ओष्ठ और नासिका को क्या कहते हैं ।

(6) व्यञ्जनों का उच्चारण किसके साथ होता है ।

## पाठ 1

# शब्द विचार

**शब्द परिचय** – [illegible] है : यथा –

'अ' – अकारान्त शब्द – जिण, अरिहंत, वीर, देव, देविंद
'आ' – आकारान्त शब्द – [illegible]
'इ' – इकारान्त शब्द – [illegible]
'ई' – ईकारान्त शब्द – केवली, [illegible]
'उ' – उकारान्त शब्द – [illegible]
'ऊ' – ऊकारान्त शब्द – [illegible] ।

**लिङ्ग** –

(1) **पुर्लिंग** – जिण, अरिहंत, समण, कवि, साहु, केवली, जाति ।

(2) **स्त्रीलिंग** – आया, माला, वंदणा, वंदणा, आणा ।

(3) **नपुंसकलिंग** – वण, णाण, उरु, दहि, महु ।

**वचन** – (1) एकवचन और (2) बहुवचन

**पुरुष** – क्रिया के साथ कर्त्ता के रूप में प्रयुक्त होने वाले शब्द पुरुष कहलाते हैं । इनके तीन भेद हैं

**प्रथम पुरुष** – प्रथम पुरुष को अन्य पुरुष भी कहते हैं कोई भी संज्ञावाचक शब्द या सर्वनाम जब क्रिया के कर्ता के रूप में प्रयुक्त किया जाता है तब उसे अन्य पुरुष कहते हैं । यथा

**जे एगं जाणति से सव्वं जाणति** । (आचारांग - 4/3/129)

**पावे कम्मं झज्जति** । (सूत्र - 2/2/171)

**मध्यम पुरुष** – तू, तुम सब का प्रयोग मध्यम पुरुष कहलाता है । यथा

**तुमं जाणति, तुम्हे जाणेह** ।

**उत्तम पुरुष** – मैं, हम, हम दोनों, हम सब का प्रयोग उत्तम पुरुष कहलाता है । [illegible]

**अहं भासामि । अम्हे भासामो, वयं भासमो, पण्णवेमो, पण्णवेमो** [illegible] । [illegible]

# पाठ – तीन

# कारक विचार

## कारक –

**व्याकरण के तीन विभाग है –**

(1) वर्ण विभाग

(2) शब्द विभाग और

(3) वाक्य विभाग

## (1) वर्ण विभाग

इस विभाग में वर्णो के उच्चारण स्थान, प्रयत्न, वर्गीकरण तथा सन्धि नियमों का उल्लेख किया जाता है।

## (2) शब्द विभाग

इसके दो भेद हैं –

(1) शब्द व्युत्पत्ति / निरुक्ति और

(2) शब्द निर्माण ।

**शब्द व्युत्पत्ति** प्रकृति एवं प्रत्यय, क्रिया तथा कृदन्त आदि के योग से की जाती है और **शब्द निर्माण** में रूपसिद्धि, शब्द प्रयोग आदि को लिया जाता है ।

## वाक्य –

विभाग को कारक / कारक प्रकरण कहते हैं। कारकों के व्यवहार को विभक्ति कहते हैं। "**किरियुवजोगी किरियाणरई कारगो**" वाक्य में क्रिया के साथ अन्वय/सम्बन्ध कारक है अर्थात् किसी क्रिया के संपादन में जिन संज्ञा या सर्वनाम शब्दों का प्रयोग होता है वह कारक कहलाता है । "**कुव्वेइ त्ति कारणं, किरियाए णिठवद्दगं कारगं । जेणं विणा किरिया – णिव्वाहो ण हवइ तं कारगं ।**" अर्थात् क्रिया का सम्पादन करता है वह कारक है या जो क्रिया का निर्वर्तक है वह कारक है या जिसके विना क्रिया का निर्वाह नहीं होता वह कारक है ।

## कारक–व्यवहार/विभक्तियां –

क्रिया के सम्पादन के लिए जो सम्बन्ध दिया जाता है वह विभक्ति रूप होता है । सम्बन्ध छः हैं । कर्तृ, कर्म, करण, सम्प्रदान, अपादान और अधिकरण । सम्बन्ध भी क्रिया का कारक/प्रयोजन है । अतः संज्ञा, सर्वनाम और विशेषण शब्दों में लगने वाले प्रत्यय 'विभक्ति' कहलाते हैं ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| (1) | पढमा (प्रथमा) | कत्ता (कर्ता) ने | - | जिणो, वीरो, समणो । |
| (2) | वीआ (द्वितीया) | कम्म (कर्म) को | - | जिणं, वीरं, समणं । |
| (3) | तइया (तृतीया) | करण (करण) ने, से, के द्वारा | - | जिणेण, वीरेण, समणेण । |
| (4) | चउत्थी (चतुर्थी) | संपदाण (सम्प्रदान) के लिए | - | जिणस्स, वीरस्स, समणस्स । |
| (5) | पंचमी (पञ्चमी) | अपादान (अपादान) से गिरने/अलग होने के अर्थ में | - | जिणत्तो । |
| (6) | छठी (षष्ठी) | संबंध (सम्बन्ध) का, की, के | - | जिणस्स । |
| (7) | सत्तमी (सप्तमी) | अधिकरण (अधिकरण) में, पर | - | जिणम्मि । |
| (8) | संबोहण | (सम्बोधन) हे, भो | - | हे जिण, जिणो । |

# पाठ – चार

# क्रिया विचार

**क्रियाएं –**

**(1) परस्मैपद क्रिया – भणति भणंति**

**(2) आत्मनेपद क्रिया – भणते भणेंति**

सामान्यतः प्राकृत में परस्मैपद और आत्मनेपद की क्रियाओं में भेद नहीं है ।

**क्रियासूचक**

(1) वर्तमान काल (लट्लकार – Present tense)

(2) भूतकाल (लङ्लकार – Past imperfect tense)

(3) भविष्यत् काल (लृट्लकार – Simple future tense)

(4) आज्ञार्थक (लोट् लकार – Imperative mood)

(5) विधि लिङ्ग (विधि लिङ्ग – Potential mood)

(6) क्रियातिपत्ति (लृङ्लकार – Conditional)

मूलतः वर्तमान, भूत, भविष्यत् आज्ञा/विधि एवं क्रियातिपत्ति का प्रयोग प्राकृत में है । विधि/आज्ञा एक है ।

(7) भाववाचक (Abstract Noun) और द्रव्य वाचक (Material Noun)

**संज्ञा के भेद (Kinds of Noun)**

किसी व्यक्ति, स्थान, वस्तु या भाव का नाम संज्ञा है । इसके पांच भेद हैं :-

(1) व्यक्तिवाचक (Proper Noun)

(2) जातिवाचक (Common Noun)

(3) समुदाय वाचक (Collective Noun)

# पाठ – पांच

# कर्ता कारक

**कर्ता कारक** (प्रथमा) (–, ने)

**सव्वणामो** (सर्वनाम)

| **एगवयणं** | **बहुवयणं** |
|---|---|
| पढमपुरिस, से = वह, सा (स्त्रीलिंग) | ते = वे, वे दोनों, वे सब । |
| मज्झमपुरि, स – तुमं = तू | तुम्हे = तुम, तुम दोनों, तुम सव । |
| उत्तमपुरिस – अहं = मैं | अम्हे = हम, हम दोनों, हम सव । |

**सण्णा–सद्दो** – (संज्ञा शब्द) जिणो गच्छति, समणो चिंतति ।

## वाक्य प्रयोग

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| से जयति | = | वह जीतता है । | से भवति | = | वह होता है । |
| से जीवति | = | वह जीता है । | से हसति | = | वह हसता है । |
| से आसति | = | वह कहता है । | से पचति | = | वह पकाता हे । |
| से णयति | = | वह ले आता है । | से चयति | = | वह छोड़ता हैं । |
| से णमति | = | वह नमन करता है । | से धावति | = | वह दौड़ता हैं । |

## ● प्राकृत कीजिए –

वह स्मरण करता है । वह जानता है । वह इच्छा करता है । वह रक्षा करता हैं । वह चलता है । वह बोध करता है । वह चढ़ता है । वह रहता है । वह प्रशंसा करता है । वह पालन करता हैं। वह गिरता है । वह भजता है ।

## क्रिया प्रयोग –

सर (स्मृ स्मरण करना), बोह (बुध् = जानना), इच्छ (इष् = इच्छा करना), रक्ख (रक्षा करना), चल (चल् = चलना), रोह (रुह = चढ़ना), वस (वस् = रहना), संस (शंस = प्रशंसा करना), भज (भज् = भजना), प (पत् = गिरना), सर (सृ = जाना), चय (त्यज् = छोड़ना), करिस (कृष् = खींचना), वद (वद् = बोलना) ।

## ● निम्न प्रत्यय युक्त क्रियाओं का अर्थ लिखिए –

सरति, जीवति, णमति, चयति, इच्छति, पडति, वसति, रोहति, भवति, खादति, चलति, जीवति, दहति (दह् = जलाना), दवति (द्रु = बहना), णयति, खणति (खन् = खोदना), संसति, वजति (व्रज = चलना)

**नियम** – उक्त प्रयोग संस्कृत में भी प्रायः होते हैं। द्रवति, व्रजति, कर्षति, रक्षति, शंसति, स्मरति आदि में अन्तर है। प्रत्ययों में कोई अन्तर नहीं।

## ● निम्न प्राकृत वाक्यों का हिन्दी अनुवाद लिखिए

से जाणति, से विज्जति, से पुच्छति (पुच्छ – पृच्छ् = पूछना), से जाणइ, से विज्जइ, से प्रच्छइ, से वाएनि, (वाय = वाचना), से करेति, से जायति (जाय = जांचना), से सोयति, (सोय = शोक करना), जूरति (जूर = सूख जाना), से तिप्पति (तिप्प = आंसू बहाना), पिड्डति (पिड्ड = पीड़ा देना), परितप्पति (परि + तप्प = परितप्त होना)

### स्त्रीलिंग प्रयोग

सा णच्चति = वह नाचती है। सा लिहति = वह लिखती है। सा पढ़ति = वह पढ़ती है। सा हसति = वह हंसती है। सा णवति = वह नमन करती है। सा सोधति = वह साफ करती है। सा पचति = वह पकाती है। सा गुंफति = वह गूंथती है।

## ● निम्न क्रियाओं का स्त्रीलिंग 'सा' सर्वनाम के साथ प्रयोग कीजिए –

णच्च (नृत् = नाचना), लिह (लिख् = लिखना), पढ (पठ् = पढ़ना), हस (हस् = हंसना), सोध (सोधना), णव (नमन करना), गुंफ (गूंथना), चिट्ठ (स्था = रुकना/ठहरना), पिव (पा = पीना), जिग्ध (घ्रा = सूंघना), जय (जी = जीतना), सीद (सद् = बैठना), गच्छ (गम् = जाना)

## ● प्राकृत कीजिए

वह जीतती है। वह बैठती है। वह जाती है। वह सूंघती है। वह बैठती है। वह रुकती है। वह सोधती है। वह गूंथती है। वह पकाती है। वह नाचती है। वह सोचती है। वह आंसू बहाती है।

## ● प्राकृत से हिन्दी कीजिए

सा पडिसुणेति। सा छोल्लेति (छोल्ल = छोलना)। सा गेण्हति (गेण्ह – ग्रह् = ग्रहण करना)। सा दलयति (दलय = देना)। सा गेण्हइ। सा सद्दहति (सद्दह = श्रद्धान करना)। सा झियाति (झिय = ध्यान करना)। सा सद्दहइ। सा सयति (सय = स्वप् = सोना)। सा तुयट्टति (तुयट्ट = तोड़ना)। भरति (भर = भरना) सा सयह।

**नियम** – अर्धमागधी प्राकृत में 'से' (पु.), 'सा' (स्त्री) के अतिरिक्त सो, स (पुं.) का प्रयोग भी होता हैं यथा – स पुज्जसत्थे (उत्तराध्यन 1/47) स पुव्वमेव ण लभेज्ज (उत्त. 4/9), सो एवं पडिमिदो (उत्त. 25/9)

- मागधी में 'से' (पु.) का ही प्रयोग है ।
- शौरसेनी, महाराष्ट्री में 'सो' का प्रयोग है ।
- मागधी/शौरसेनी में णमति के स्थान पर णमदि । अर्धमागधी में 'णमति' के अतिरिक्त भी 'णमइ' भी होता है । जाणइ (आ. 15/169)

## वीअ–पण्णावणा

| | |
|---|---|
| कर्ता (प्रथमा बहुवचन) | ते = वे, वे दोनों, वे सब । |
| | ताओ = वे, वे दोनों, वे सब । |

### वाक्य प्रयोग

| | |
|---|---|
| ते जयंति = वे जीतते हैं । | ते भवंति = वे होते हैं । |
| ते जीवंति = वे जीते हैं । | ते हसंति = वे हंसते हैं । |
| ते भासंति = वे कहते हैं । | ते पचंति = वे पकाते हैं । |
| ते णयंति = वे ले जाते हैं । | ते चयंति = वे छोड़ते हैं । |
| ते णमंति = वे नमन करते हैं । | ते धावंति = वे दौड़ते हैं । |

### ● प्राकृत कीजिए

वे स्मरण करते हैं । वे जानते हैं । वे इच्छा करते हैं । वे रक्षा करते हैं । वे चलते हैं । वे बोध करते हैं । वे चढ़ते हैं । वे रहते हैं । वे प्रशंसा करते हैं । वे दोनों गिरते हैं । वे सब भजते हैं ।

### क्रिया प्रयोग

चर (चर् = चरता है), खाद (खाद् = खाना), भव (भू = होना), यच्छ (यम् = चाहना), गूह (गुह् = छिपाना), दस (दंश् = काटना), धम (ध्मा = नीचे जाना), पस्स (दृश् = देखना), दिव्व (दिव् = प्रकाशित होना), सम्म (शम् = शमन करना), सम (शम् = शमन करना), सम (श्रम् = परिश्रम करना), भिंस (भ्रंश = गिरना)

### ● निम्न प्रत्यय युक्त क्रियाओं का अर्थ कीजिए –

चरंति, खादंति, भवंति, यच्छंति, गूहंति, दसंति, हिंसंति (हिंस् = मारना), वधेंति (वध् = वध करना), संपतंति (सं + पत = गिरना), उद्दायंति (उत् + ताप् = जकड़ना), रमंति (रम् = रमण करना), भयंति (भय् = डरना), समंति (सम्मेंति), दिव्वंति, भिंसेंति, करेंति, तवंति (तप् = तप करना), सोहेंति (सोभ् = शोभित होना)

## ● निम्न प्राकृत वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद कीजिए –

ते भासेंति । ते पण्णवेंति । ते परुवेंति । ते धावंति । ते समंति । ते रमंति । ते वधेंति । ते णच्चेंति। ते तवंति । ते सोहेंति । ते भयंति । ते संपतंति ।

## स्त्रीलिंग प्रयोग

ताओ पस्संति । ताओ लिहंति । ताओ पालंति । ताओ रमंति । ताओ भासेंति । ताओ भयंति । ताओ चिंतेंति । ताओ मुंचेंति । ताओ पचंति ।

## ● निम्न क्रियाओं को स्त्रीलिंग 'ताओ' सर्वनाम के साथ प्रयोग कीजिए –

जाण (जानना), पवेद (प्र + विद् = कहना), फुस (स्पर्श = छूना), सेव (सेवा करना), हो (होना), मुज्झ (मुग्ध् = आसक्त होना), गच्छ (जाना), जय, लभ, मुण (जानना)

## ● प्राकृत कीजिए –

वे जानती हैं । वे नाचती हैं । वे दोनों सेवा करती हैं । वे सब आसक्त होती हैं । वे दोनों कहती हैं । वे सब रोती हैं । वे सब शमन करती हैं ।

## ● हिन्दी कीजिए –

ताओ विउंजंति (वि + उंज = प्रयोग करना), ताओ भासंति । ते वदेंति । ते विहरंति (विहार = विचरण करना), ते जाणेंति । ताओ णेच्चेंति । ताओ अवलंबेंति (अव + लंब = सहारा लेना) जएज्जेंति (जएज्ज = प्रयत्नशील होना)

अर्धमागधी प्राकृत में प्रथम पुरुष बहुवचन में 'ते' (पुं.), 'ताओ' (स्त्री.) में प्रयोग होता है । अन्य प्राकृतों में यही 'ते' एवं 'ताओ' सर्वनामों का प्रयोग किया जाता है ।

त (तत्) का स, प्रथमा एकवचन में तथा एत (एतत्) का एस होता है । यथा – सो पस्सेति, स पहसेति । एस गंथे, एस मोह (आ. 1/5/44)

'त' सर्वनाम शब्द के प्रथमा एकवचन में 'तं' होता है । तं णो करिस्सामि (आ 1/4/40) तं जे णो करते । (आ 1/5/40)

इम (इदम्) का प्रथमा एकवचन में 'इमो' नपुंसकलिंग में 'इमं' एत (एतत) एतं, एयं का प्रयोग होता है । इमं पि जातिधम्मयं, एमं पि जातिधम्मयं । (आ 1/5/45)

## ● हिन्दी में अनुवाद कीजिए –

से सोयति जूरति तिप्पति पिड्डति परिततति । (आ. 2/5/90) सो गच्छइ, ते पिवंति अहं लिहामि, तुम्हें भणह, अम्हे णमामो ।

**संस्कृत प्रयोग**

| | एक वचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | सः गच्छति | तौ गच्छतः | ते गच्छन्ति । |
| | सा गच्छति (स्त्री) | ते गच्छतः | ताः गच्छन्ति । |
| मध्यम पुरुष | त्वम् गच्छसि | युवाम गच्छथः | यूयम् गच्छथ । |
| | अहम् गच्छामि | आवाम् गच्छावः | वयम् गच्छामः । |

● **पहचानिए और लिखिए –**

से सो गच्छति/गच्छइ । ते गच्छंति । इमो गच्छति/गच्छइ । इमे गच्छंति । ताओ णच्चंति । ताओ बालाओ पढंति । सा बालिगा सुणति/सुणइ । इमं पोत्थअं अत्थि । इमाणि फलाणि अत्थि ।

# तइय पण्णावण्णा

**कर्ता (प्रथमा एकवचन)** मध्यम पुरुष प्रयोग (तुमं = तू)

**वाक्य प्रयोग**

तुमं जायसि = तू जीतता है ।

तुमं जीवसि = तू जीता है ।

तुमं भणसि = तू कहता है ।

तुमं णयसि = तू ले जाता है ।

तुमं णमसि = तू नमन करता है ।

तुमं भवसि = तू होता है ।

तुमं हससि = तू हंसता है ।

तुमं पचसि = तू पकाता है ।

तुमं चयसि = तू छोड़ता है ।

तुमं धवसि = तू दौड़ता है ।

● **प्राकृत कीजिए –**

तू स्मरण करता है ।

तू इच्छा करता है ।

तू चलता है ।

तू चढ़ता है ।

तू प्रशंसा करता है ।

तू गिरता है ।

तू जानता है ।

तू रक्षा करता है ।

तू बोध करता है ।

तू रहता है ।

तू पालन करता है ।

तू भजता है ।

**क्रिया प्रयोग –**

णिरत (णि + रत), विहिंस (वि + हिंस), लिप्प (आसक्त होना), जागर (जागृ = जानना), पमुच्च (प्र + मुंच् = छोड़ना), गच्छ, कह, मुण ।

## ● निम्न प्रत्यय प्रयुक्त क्रियाओं का अर्थ कीजिए –

गच्छसि, पण्णवेसि, दिस्ससिं, गिज्झसि (गिज्झ = आसक्त होना), संवेदयसि (सं + वेदय = अनुभव करना), संधेसि (संध = धारण करना), चिट्ठसि, जूरसि, अच्छसि (अच्छ = रहना), खवसि, करेसि ।

## ● निम्न प्राकृत वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद कीजिए –

तुमं मण्णसि । तुमं चिंतत्ति । तुमं वंदसि । तुमं णमसि । तुमं पढसि । तुमं जाणसि । तुमं इच्छसि। तुमं पमोकरवसि । तुमं समारंभेसि । तुमं पस्ससि । तुमं पोसेसि (पोस = पोषण करना)। तुमं अच्चेसि (अर्च् = पूजना), तुमं सुणसि । तुमं लिहसि । आदि वाक्य पुर्लिंग, नपुंसकलिंग और स्त्रीलिंग में समान रूप से बनते हैं । तुमं दारगं वा दारियं वा पयाएज्जासि । (ज्ञाता. 2/14)

'तुमं' एवं तुम्हे सर्वनाम शब्द के प्रयोग होने पर तीनों लिंगों में समान ही वाक्य रचना होती है।

# चउत्थपण्णावणा

**कर्ता** (प्रथमा बहुवचन) मध्यम पुरुष (तुम्हे = तुम, तुम दोनों, तुम सब)

**वाक्य प्रयोग**

| | |
|---|---|
| तुम्हे जयह = तुम जीतते हो । | तुम्हे भवह = तुम होते हो । |
| तुम्हे जीवह = तुम जीते हो । | तुम्हे हसह = तुम हंसते हो । |
| तुम्हे भणह = तुम कहते हो । | तुम्हे पचह = तुम पकाते हो । |
| तुम्हे णयह = तुम ले जाते हो । | तुम्हे चयह = तुम छोड़ते हो । |
| तुम्हे णमह = तुम नमन करते हो । | तुम्हे धावह = तुम दौड़ते हो । |

## ● प्राकृत कीजिए –

तुम स्मरण करते हो । तुम जानते हो । तुम इच्छा करते हो । तुम रक्षा करते हो । तुम चलते हो । तुम बोध करते हो । तुम चढ़ते हो । तुम रहते हो । तुम प्रशंसा करते हो । तुम पालन करते हो। तुम गिरते हो । तुम भजते हो ।

**क्रिया प्रयोग –**

बुच्च (कहना), समोसर (समाविष्ट होना), पविह (प + विश् = घुमना), सद्दाक (बुलाना), उवागच्छ (पहुँचना), संभाण (सम्मान देना), अणुवूह (अनुमोदन करना), पडिबुज्झ (जागृत करना)

● **निम्न प्रत्यय प्रयुक्त क्रियाओं का अर्थ कीजिए –**

पडिबुज्झेह, पडिविसज्जेह, सक्कारेह, संचिट्ठह, विणेह (विण = पूर्ण करना), पयच्छह (प्र + यच्छ् = प्रदान करना), उवागच्छह (उप + आ + गम् = पास आना), अणुगच्छइ (अनु + गम् = अनुगमन करना), णिग्गच्छह (निर् + गम् = जाना), ठवेह (स्था = ठहरना), कप्पेह (कप्प = काटना), पसारेह (फैलाना)

● **निम्न प्राकृत वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद कीजिए –**

| | |
|---|---|
| तुम्हे विहरेह । | तुम्हे पयच्छह । |
| तुम्हे संचिट्ठह । | तुम्हे पसारेह । |
| तुम्हे उवागच्छह । | तुम्हे अणुजाणह । |
| तुम्हे गेण्हह । | तुम्हे इच्छह । |
| तुम्हे करेह । | तुम्हे णमेह । |

## पंचम पण्णावणा

**कर्ता** (प्रथमा एकवचन) उत्तम पुरुष - अहं (मैं)

**वाक्य प्रयोग –**

| | |
|---|---|
| अहं जयामि = मैं जीतता हूं । | अहं भवामि = मैं होता हूं । |
| अहं जीवामि = मैं जीता हूं । | अहं हसामि = मैं हसता हूं । |
| अहं भणामि = मैं कहता हूं । | अहं पंचामि = मैं पकाता हूं । |
| अहं णयामि = मैं ले जाता हूं । | अहं चयामि = मैं छोड़ता हूं । |
| अहं णमामि = मैं नमन करता हूं । | अहं धावामि = मैं दौड़ता हूं । |

● **प्राकृत कीजिए –**

मैं स्मरण करता हूं । मैं जानता हूं । मैं इच्छा करता हूं । मैं रक्षा करता हूं । मैं चलता हूं । मैं बोध करता हूं । मैं चढ़ता हूं । मैं रहता हूं । मैं प्रशंसा करता हूं । मैं पालन करता हूं । मैं गिरता हूं। मैं भजता हूं ।

**क्रिया प्रयोग**

चिट्ठ, पिह (छिपाना), णिवेद (निवेदन करना), परिवेस (परोसना), छड्ड (छोड़ना), संतुट्ठ ([illegible] करना), विमोइ (छोड़ना), पुच्छ, आढ (आदर करना), छेद, सिक्खाव (सिखलाना), जाण, संवड्ढ (बढ़ना), संगोव (संगोपन करना)

- **निम्न प्रत्यय प्रयुक्त क्रियाओं का अर्थ कीजिए –**

सारक्खासि (रक्षा करना), जाएमि (जाना), छड्ढेमि, परिट्ठवामि, आढामि, संगोवामि, सिक्खावामि, विहरामि, जाणामि, उवागच्छामि, करेमि, पक्खवेमि (पक्खव = फैंकना), उत्तारेमि (उत्तार = उतारना), बंधामि, पडिसुणेमि, भुंजामि, णिंदामि (णिंद = निन्दा करना), अणुगच्छेमि ।

- **निम्न प्राकृत वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद कीजिए –**

अहं करेमि । अहं पणिसुणेमि । अहं बंधामि । अहं उवणेमि (उव + णे = ग्रहण करना) । अहं संघट्टामि (सं + घट्ट = स्पर्श करना) । अहं ठावेमि । अहं गच्छेमि । अहं अग्घेमि (अग्घ = अर्घ देना)। अहं विहरामि । अहं सोच्चामि । अहं पक्खेवेमि । अहं चिंतामि । अहं पढामि । अहं लिहामि ।

**नियम –** अर्धमागधी प्राकृत में 'अहं' के स्थान पर 'हं' (उत्तम पुरुष एकवचन) का भी प्रयोग होता है । यथा – अकरिस्सं च हं, काराविस्सं च हं । (आचा 1/1/4)

## छट्ठ – पण्णावणा

**कर्ता** (प्रथमा बहुवचन) उत्तम पुरुष – अम्हे = हम, हम दोनों, हम सब ।

### वाक्य प्रयोग

अम्हे जयामि = हम जीतते हैं ।
अम्हे जिवामि = हम जीते हैं ।
अम्हे भणामि = हम कहते हैं ।
अम्हे णयामि = हम ले जाते हैं ।
अम्हे णमामि = हम नमन करते हैं ।
अम्हे भवामि = हम होते हैं ।
अम्हे हसामि = हम हंसते हैं ।
अम्हे पचामि = हम पचाते हैं ।
अम्हे चयामि = हम छोड़ते हैं ।
अम्हे धावामि = हम दौड़ते हैं ।

- **प्राकृत कीजिए –**

हम स्मरण करते हैं । हम जानते हैं । हम इच्छा करते हैं । हम रक्षा करते हैं । हम चलते हैं। हम बोध करते हैं । हम चढ़ते हैं । हम रहते हैं । हम सब प्रशंसा करते हैं । हम दोनों पालन करते हैं । हम गिरते हैं । हम भजते हैं ।

- **क्रिया प्रयोग –**

सुव्व (सुनना), हो (होना), पच्चक्ख (प्रत्याख्यान करना), वोसर (त्यागना), फुस (स्पर्श करना), समोसढ (आना), समुप्पण्ण (होना), समागच्छ (आना)

## ● निम्न प्रत्यय प्रयुक्त क्रियाओं का अर्थ लिखिए –

अभिसिंचामो (अभि + सिंच् = अभिषेक करना), संकमाम्मो (सं + क्रम् = संक्रमण करना), परियाणामो (परि + याण = जानना), उववज्जामो (उप + व्रज् = उत्पन्न होना) पुज्जामो, अच्चामो, णिवारामो, समुप्पण्णामो, समागच्छामो, फुसामो, बोसिरामो, णमामो, पडिक्कमामो, सद्दामो, भासामो, इच्छामो ।

## ● निम्न प्राकृत वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद कीजिए –

अम्हे अभिसिंचामो । अम्हे पज्जुवासामो (पज्जुवास = उपासना करना), अम्हे खामेमो । अम्हे उववज्जामो। अम्हे झियायामो । अम्हे खादामो । अम्हे मुंचामो । अम्हे परियाणामो । अम्हे एडामो (एड = फैंकना), अम्हे हमामो ।

**नियम** – अर्धमागधी प्राकृत में 'अम्हे' सर्वनाम के अतिरिक्त 'वयं' (उत्तम पुरुष वहुवचन) का प्रयोग भी होता है । यथा - वयं संपेहाए । (आचा 1/2/1/64)

वयं पुण एवमाचिक्खामो, एवं भासामो, एवं पण्णवेमो, एवं परुवेमो । (आचा 4/2/138)

**वट्टमाण** – कालो (वर्तमानकाल)

**'भण'** धातु

| | **एगवयणं** | **बहुवयणं** |
|---|---|---|
| पढमपुरिसो | भणति | भणंति |
| मज्झमपुरिसो | भणसि | भणह |
| उत्तमंपुरिसो | भणमि | भणमो |

## नियम निर्देश

(1) अर्धमागधी प्राकृत में 'ति' प्रत्यय के प्रयोग (प्रथम पुरुष एकवचन के प्रत्यय के प्रयोग) के अतिरिक्त 'ए' प्रत्यय और 'इ' प्रत्यय भी होता है । अन्य प्राकृतों में यही होते हैं । शौरसेनी, मागधी में 'दि' का प्रयोग होता है । यथा - भणए, भणइ (त्यादिनामाद्यत्रयस्याद्यस्येचेचौं । हे प्रा 3/139) (अत एवेंच से 3/145) - भणदि (शौ., मागधी)

(2) वर्तमानकाल प्रथम पुरुष एकवचन के प्रत्यय 'ति' या 'इ' से पूर्व धातु में 'ए' भी हो जाता है। (वर्तमान-पञ्चमी-शतृषु वा 3/158)

(3) वर्तमानकाल प्रथम पुरुष बहुवचन में 'न्ति' 'न्ते' प्रत्ययों का प्रयोग पाया जाता है । यथा - भणंति, भणंते (बहुष्वाद्यस्य न्ति न्ते इरे 3/142)

(4) वर्तमानकाल प्रथम पुरुष बहुवचन में 'न्ति' से पूर्व 'अ' का ए भी हो जाता है । यथा - भणेंति (3/158)

(5) वर्तमानकाल मध्यम पुरुष एकवचन में 'सि' प्रत्यय के अतिरिक्त 'से' का भी प्रयोग होता है यथा - भणति, भणसे (द्वितीयस्य सि से 3/140)

(6) वर्तमानकाल मध्यम पुरुष एकवचन में 'सि' से पूर्व 'अ' का 'ए' भी होता है। यथा - भणसि-भणेसि (3/158) कहीं-कहीं पर दीर्घ भी होता है। यथा - जाणासि

(7) वर्तमानकाल मध्यम पुरुष बहुवचन में 'ह' प्रत्यय होता है। यथा - भणह

(8) वर्तमानकाल मध्यम पुरुष बहुवचन में 'ह' प्रत्यय से पूर्व 'अ' का 'ए' भी होता है। यथा - भणह - भणेह (मध्यमस्येत्था हन्चों 3/143)

(9) वर्तमानकाल उत्तम पुरुष एकवचन में 'मि', प्रत्यय होता है। यथा - भणमि।

(10) वर्तमान काल उत्तम पुरुष एक वचन में 'मि' प्रत्यय से पूर्व 'अ' का 'ए', 'अ' का 'इ' तथा 'अ' का 'आ' भी होता है। यथा भणमि - भणेमि - भणामि (मौ वा 3/154)

(11) वर्तमान काल उत्तम पुरुष बहुवचन में 'मो', 'मु' और 'म' प्रत्यय होते हैं। यथा भणमो, भणमु, भणम (तृतीयस्य मो - मु - मा (3/144)

(12) वर्तमानकाल उत्तम पुरुष बहुवचन में 'मों', 'मु', 'म' से पूर्व 'अ' का 'इ' होता है। यथा - भणिमो, भणिमु, भणिम।

(13) 'मो', 'मु', 'म' होने पर कवचित् 'ए' भी होता है। यथा - भणेमो, भणेमु, भणेम

## संस्कृत क्रिया रूप

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | नमति | नमतः | नमन्ति |
| मध्यम पुरुष | नमसि | नमथः | नमथः |
| उत्तम पुरुष | नमामि | नमावः | नमामः |

## संस्कृत शब्द रूप

### 'जिन' पुर्लिग अकारान्त

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | जिनः | जिनौ | जिनाः |
| द्वितीय | जिनम् | जिनौ | जिनाः |
| तृतीय | जिनेन | जिनाभ्याम् | जिनैः |
| चतुर्थी | जिनाय | जिनाभ्याम् | जिनेभ्यः |
| पंचमी | जिनात् | जिनाभ्याम् | जिनेभ्यः |
| षष्ठी | जिनस्य | जिनयोः | जिनानाम् |
| सप्तमी | जिने | जिनयोः | जिनेषु |
| सम्बोधन | जिन ! | जिनौ ! | जिना ! |

# पाठ – छह

# अव्यय विचार

## सत्तम – पण्णावणा

### अव्यय

जिन शब्दों के काल, वचन, लिंगादि नहीं होते हैं तथा जिनके रूप नहीं बदलते, वे अव्यय हे।

सरिच्छुं तिसु लिंगेसु, सव्वासु य विभत्तीसु ।
वयणेसु स सव्वेसु जं ण वर्णते अव्वयं ॥

### क्रिया विशेषण

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| अंतो अंतो | = | भीतर भीतर | – | अंतो अंतो पूतिदेहेतराणि पासति । (आ 2/5/92) |
| अग्गतो | = | आगे | – | सिविगा अग्गतो गच्छति । |
| अग्गे | = | आगे | – | अग्गे अग्गे धावति । |
| अचिरं | = | शीघ्र | – | सो अचिरं लिहति । |
| अचिरत्तो | = | शीघ्र | – | तुमं अचिरत्तो आगच्छसि । |
| अतो | = | इसलिए | – | स पीडति अतो ण पढति । |
| अतीव | = | बहुत | – | अतीव दुहेति । |
| अह | = | अनन्तर | – | अहं अह गच्छेमि । |
| अत्थ | = | यहां | – | तुम्हे अत्थ परिवदेह । |
| अज्ज | = | आज | – | सो अज्ज चिंतति । |
| अलं | = | पर्याप्त | – | अलं ते एतेहि (आ 2/4/85) । |
| अवि | = | भी | – | अहं अवि पडिक्कमामि । |
| अहुणा | = | अब | – | अहुणा तुमं किं पढेमि । |
| अंतरेण | = | विना | – | चारित्तं अंतरेण मुत्ती ण । |
| अंतरा | = | बीच में | – | सो अंतरा वट्टति । |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| अण्णच्च | = | और भी | – | अहं अण्णच्च चिंतामि । |
| अण्णत्थ | = | अन्यत्र | – | तुम्हे अण्णत्थ पच्चक्खेह । |
| अभितो | = | चारों ओर | – | वीरं अभितो उवासगा । |
| अलं | = | पर्याप्त | – | एस अलं । |
| इच्चेवं | = | इस प्रकार | – | इच्चेवं समुट्ठिते । (आचा 2/1/65) |
| इतो ततो | = | इधर उधर | – | इतो ततो परिभमंति । |
| इति | = | इस प्रकार | – | इति भासति । इति से गुणट्ठी (आचा 1/2/1/63) इति ते वदंति (आ 6/1/18) |
| इत्थं | = | इस प्रकार | – | ते इत्थं वोसिरेंति । |
| ईसि | = | किंचित् | – | ईसि चिंतेह । |
| इह | = | यहां | – | इह चिट्ठेंति, जीविते इह जे पमत्ता । (आचा 2/166) |
| इदाणिं | = | इस समय | – | इदाणिं सो परिभमति । |
| उ | = | तु, किन्तु | – | जहां उ से (ज्ञाता 4/13) |
| उच्चं | = | ऊंचा | – | उच्चं वदति । |
| उभयतो | = | दोनों ओर | – | अम्हे उभयतो गच्छामो । |
| एगत्थ | = | एक जगह | – | एकत्थ अरचिट्ठेंति । |
| एगगो | = | एकाकी | – | एगगो परिवसति । |
| एगदा, एगया | = | एक बार | – | एगदा भुंजति, एगया मूढभावं जणयंति (आचा 1/2/1/64) ततो से एगदा (आ. 2/3/79) |
| एत्थ | = | यहां | – | तो इत्थ झायति । एत्थ वि जाणह (आ 4/2/138) |
| एव | = | ही | | |
| एवं | = | इस प्रकार | – | एवं पण्णवेमो, एवं परूवेमो । (आचा 4/2/138) |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| कंचणं | = | कुछ | - | कंचण णत्थि । |
| कंचि | = | क्या ? | - | कंचि स जाणति । |
| कहं | = | कैसे ? | - | कहं सो पततिं । |
| कदा/कया | = | कब ? | - | कदा पढति । |
| कदाचि | = | कभी । | - | कदाचि चिंतति । |
| किं | = | क्या ? | - | किमत्थिउवधी (आचा 3/4/131) |
| कुतो | = | कहां से ? | - | सो कुतो आगच्छति । |
| केवलं | = | केवलं | - | सो केवलं झाति । |
| खलु | = | निश्चय ही | - | अप्पं च खलु आउं इहमेगेहिं माणवाणं (आ 2/1/64) |
| जइ | = | यदि | - | जइं णं तुलभेहिं (ज्ञाता 9/46) |
| जह, जहा | = | जैसे | - | जहा अंतो तहा बाहिं (आ 2/5/92) । |
| झटिति | = | शीघ्र | - | सो अत्थ झटिति आगच्छति । |
| झत्ति | = | शीघ्र | - | अहं झत्ति चिंतामि । |
| तओ | = | तब/तदनन्तर | - | तओ धावति । |
| ततो | = | तब | - | ततो से एगदा विप्परिसिट्ठं । (आचा 2/3/79) |
| तत्थ | = | वहां | - | तत्थ णं दो उऊ साहीण । (उत्तराध्ययन 9/25) |
| तेण | = | तब, तो | - | तत्थ णं तुब्भे । (उत्त. 9/24) तेण णो सियां । (आ. 2/4/83) |
| तत्थ, तहेव | = | तथा, वैसे ही | | |
| ण, णो | = | नहीं | - | अज्झयणे ण चिट्ठति । (आ 2/3/79) |
| णालं | = | पर्याप्त नहीं समर्थ नहीं | - | णालं पास । अलं ते एतेहिं । (आ 2/4/85) |

